पुरुष ४ : तुम्हारा घर है। तुम बेहतर जानती हो कम-से-कम मानकर यही चलती हो। इसलिए बहुत-कुछ चाहते हुए भी मुझे अब कुछ भी सम्भव नज़र नहीं आता। और इसीलिए फिर एक बार पूछना चाहता हूँ तुमसे...क्या सचमुच किसी तरह तुम उस आदमी को छुटकारा नहीं दे सकतीं ?

स्त्री : आप बार-बार किसलिए कह रहे हैं यह बात ?

पुरुष ४ : इसलिए कि आज वह अपने को बिलकुल बेसहारा समझता है। उसके मन में यह विश्वास बिठा दिया है तुमने कि सब-कुछ होने पर भी उसके लिए ज़िंदगी में तुम्हारे सिवा कोई चारा, कोई उपाय नहीं है। और ऐसा क्या इसीलिए नहीं किया तुमने कि ज़िंदगी में और कुछ हासिल न हो, तो कम-से-कम यह नामुराद मोहरा तो हाथ में बना ही रहे ?

स्त्री : क्यों क्यों क्यों आप और-और बात करते जाना चाहते हैं अभी ? आप जाइये और कोशिश करके उसे हमेशा के लिए अपने पास रख रखिये। इस घर में आना और रहना सचमुच हित में नहीं है उसके। और मुझे भी...मुझे भी अपने पास उस मोहरे की बिलकुल-बिलकुल ज़रूरत नहीं है जो न खुद चलता है, न किसी और को चलने देता है।

पुरुष ४ : **(पल-भर चुपचाप उसे देखता रहकर हताश निर्णय के स्वर में)** तो ठीक है। वह नहीं आयेगा। वह कमज़ोर है, मगर इतना कमज़ोर नहीं है। तुमसे जुड़ा हुआ है, मगर इतना जुड़ा हुआ नहीं है। उतना बेसहारा भी नहीं है जितना वह अपने को समझता है। वह ठीक से देख सके, तो एक पूरी दुनिया है उसके आसपास। मैं कोशिश करूँगा कि वह आँख खोलकर देख सके उसे।

स्त्री : ज़रूर-ज़रूर। इस तरह उसका तो उपकार करेंगे ही आप, मेरा भी इससे बड़ा उपकार ज़िंदगी में नहीं कर सकेंगे।

पुरुष ४ : तो अब चल रहा हूँ मैं। तुमसे जितनी बात कर सकता था, कर चुका हूँ। और बात अब उसीसे जाकर करूँगा। मुझे पता है कितना मुश्किल होगा यह...फिर भी यह बात मैं उसके दिमाग़ में बिठाकर रहूँगा इस बार कि...।

**लड़का बाहर से आता है। चेहरा काफ़ी उतरा हुआ है—जैसे कोई बड़ी-सी चीज़ कहीं हारकर आया हो।**

: क्या बात है, अशोक ? तू चला क्यों आया वहाँ से ?

**लड़का बिना उससे आँख मिलाये बड़ी लड़की की तरफ़ बढ़ जाता है।**

लड़का : उठ बिन्नी ! अंदर से छड़ी निकाल दे ज़रा।

बड़ी लड़की : **(उठती हुई)** छड़ी ? वह किस लिए चाहिए तुझे ?

लड़का : डैडी को स्कूटर-रिक्शा से उतारकर लाना है। उनकी तबीयत काफ़ी ख़राब है।

बड़ी लड़की : डैडी लौट आये हैं ?

पुरुष ४ : तो...आ ही गया है वह आख़िर ?

लड़का : **(उसकी ओर देखकर मुरझाये स्वर में)** हाँ...आ ही गये हैं।

**पुरुष ४ के चेहरे पर व्यथा की रेखाएँ उभर आती हैं और उसकी आँखें स्त्री से मिलकर झुक जाती हैं। स्त्री एक कुरसी की पीठ थामे चुप खड़ी रहती है। शरीर में गति दिखायी देती है, तो सिर्फ़ साँस के आने जाने की।**

: **(बड़ी लड़की से)** जल्दी से निकाल दे छड़ी क्योंकि...।

बड़ी लड़की : **(अंदर के दरवाज़े की तरफ बढ़ती)** अभी दे रही हूँ।

**जाकर दरवाज़ा खटखटाती है।**

: किन्नी ! दरवाज़ा खोल जल्दी से।

छोटी लड़की : **(अंदर से)** नहीं खुलेगा दरवाज़ा।

बड़ी लड़की : तेरी शामत तो नहीं आयी है ? कह रही हूँ खोल जल्दी से।

छोटी लड़की : आने दो न शामत। दरवाज़ा नहीं खुलेगा।

बड़ी लड़की : **(ज़ोर से खटखटाती)** किन्नी

**सहसा हाथ रुक जाता है। बाहर से ऐसा शब्द सुनायी देता है जैसे पाँव फिसल जाने से किसीने दरवाज़े का सहारा लेकर अपने को बचाया हो।**

पुरुष ४ : **(बाहर से दरवाज़े की तरफ़ बढ़ता)** यह कौन फिसला है ड्योढ़ी में !

लड़का : **(उससे आगे जाता)** डैडी ही होंगे। उतरकर चले आये होंगे ऐसे ही। **(दरवाज़े से निकलता)** आराम से डैडी, आराम से...।

पुरुष ४ : **(एक नज़र स्त्री पर डालकर दरवाज़े से निकलता)** सँभलकर महेन्द्रनाथ, सँभलकर...।

**प्रकाश खण्डित होकर स्त्री और बड़ी लड़की**

तक सीमित रह जाता है। स्त्री स्थिर आँखों से बाहर की तरफ़ देखती आहिस्ता से कुरसी पर बैठ जाती है। बड़ी लड़की एक बार उसकी तरफ़ देखती है, फिर बाहर की तरफ़। हल्का मातमी संगीत उभरता है जिसके साथ उन दोनों पर भी प्रकाश मद्धिम पड़ने लगता है। तभी, लगभग अँधेरे में, लड़के की बाँह थामे पुरुष १ की धुँधली आकृति अन्दर आती दिखायी देती है।

लड़का : **(जैसे बैठे गले से)** देखकर डैडी, देखकर...।

**उन दोनों के आगे बढ़ने के साथ संगीत अधिक स्पष्ट और अँधेरा अधिक गहरा होता जाता है।**